41. तथा उन के लिये एक निशानी (लक्षण) (यह भी) है कि हम ने सवार किया उन की संतान को भरी हुई नाव में।

وَاٰيَةٌ لَّهُمْ اَنَّا حَمَلْنَا ذُرِّيَّتَهُمْ فِى الْفُلْكِ الْمَشْحُوْنِ ﴿٤١﴾

42. तथा हम ने पैदा किया उन के लिये उस के समान वह चिज़ जिस पर वह सवार होते हैं।

وَخَلَقْنَا لَهُمْ مِّنْ مِّثْلِهٖ مَا يَرْكَبُوْنَ ﴿٤٢﴾

43. और यदि हम चाहें तो उन्हें जलमग्न कर दें। तो न कोई सहायक होगा उन का, और न वह निकाले (बचाये) जायेंगे।

وَاِنْ نَّشَاْ نُغْرِقْهُمْ فَلَا صَرِيْخَ لَهُمْ وَلَا هُمْ يُنْقَذُوْنَ ﴿٤٣﴾

44. परन्तु हमारी दया से तथा लाभ देने के लिये एक समय तक।

اِلَّا رَحْمَةً مِّنَّا وَمَتَاعًا اِلٰى حِيْنٍ ﴿٤٤﴾

45. और[1] जब उन से कहा जाता है कि डरो उस (यातना) से जो तुम्हारे आगे तथा तुम्हारे पीछे है ताकि तुम पर दया की जाये।

وَاِذَا قِيْلَ لَهُمُ اتَّقُوْا مَا بَيْنَ اَيْدِيْكُمْ وَمَا خَلْفَكُمْ لَعَلَّكُمْ تُرْحَمُوْنَ ﴿٤٥﴾

46. तथा नहीं आती उन के पास कोई निशानी उन के पालनहार की निशानियों में से परन्तु वह उस से मुँह फेर लेते हैं।

وَمَا تَاْتِيْهِمْ مِّنْ اٰيَةٍ مِّنْ اٰيٰتِ رَبِّهِمْ اِلَّا كَانُوْا عَنْهَا مُعْرِضِيْنَ ﴿٤٦﴾

47. तथा जब उन से कहा जाता है कि दान करो उस में से जो प्रदान किया है अल्लाह ने तुम को, तो कहते हैं जो काफ़िर हो गये उन से जो ईमान लाये हैंः क्या हम उसे

وَاِذَا قِيْلَ لَهُمْ اَنْفِقُوْا مِمَّا رَزَقَكُمُ اللّٰهُ قَالَ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا لِلَّذِيْنَ اٰمَنُوْٓا اَنُطْعِمُ مَنْ لَّوْ يَشَاۤءُ اللّٰهُ اَطْعَمَهٗٓ ۖ اِنْ اَنْتُمْ اِلَّا فِيْ ضَلٰلٍ مُّبِيْنٍ ﴿٤٧﴾

1 आयत नं॰ 33 से यहाँ तक एकेश्वरवाद तथा परलोक के प्रमाणों, जिन्हें सभी लोग देखते तथा सुनते हैं, और जो सभी इस विश्व की व्यवस्था तथा जीवन के संसाधनों से संबंधित हैं, उन का वर्णन करने के पश्चात् अब मिश्रणवादियों तथा काफ़िरों कि दशा और उन के अचरण का वर्णन किया जा रहा है।

खाना खिलायें जिसे यदि अल्लाह चाहे तो खिला सकता है? तुम तो खुले कुपथ में हो।

وَيَقُولُونَ مَتَىٰ هَٰذَا الْوَعْدُ إِنْ كُنْتُمْ صَادِقِينَ

48. और वे कहते हैं कि कब यह (प्रलय) का वचन पूरा होगा यदि तुम सत्यवादी हो?

مَا يَنْظُرُونَ إِلَّا صَيْحَةً وَاحِدَةً تَأْخُذُهُمْ وَهُمْ يَخِصِّمُونَ

49. वह नहीं प्रतीक्षा कर रहे हैं परन्तु एक कड़ी ध्वनि[1] की जो उन्हें पकड़ लेगी और वह झगड़ रहे होंगे।

فَلَا يَسْتَطِيعُونَ تَوْصِيَةً وَلَا إِلَىٰ أَهْلِهِمْ يَرْجِعُونَ

50. तो न वह कोई वसिय्यत कर सकेंगे, और न अपने परिजनों में वापिस आ सकेंगे।

وَنُفِخَ فِي الصُّورِ فَإِذَا هُمْ مِنَ الْأَجْدَاثِ إِلَىٰ رَبِّهِمْ يَنْسِلُونَ

51. तथा फूँका[2] जायेगा सूर (नरसिंघा) में, तो वह सहसा समाधियों से अपने पालनहार की ओर भागते हुये चलने लगेंगे।

قَالُوا يَا وَيْلَنَا مَنْ بَعَثَنَا مِنْ مَرْقَدِنَا ۜ هَٰذَا مَا وَعَدَ الرَّحْمَٰنُ وَصَدَقَ الْمُرْسَلُونَ

52. वह कहेंगेः हाय हमारा विनाश! किस ने हमें जगा दिया हमारी विश्रामगृह से? यह वह है जिस का वचन दिया था अत्यंत कृपाशील ने, तथा सच्च कहा था रसूलों ने।

إِنْ كَانَتْ إِلَّا صَيْحَةً وَاحِدَةً فَإِذَا هُمْ جَمِيعٌ لَدَيْنَا مُحْضَرُونَ

53. नहीं होगी वह परन्तु एक कड़ी ध्वनि। फिर सहसा वह सब के सब हमारे समक्ष उपस्थित कर दिये जायेंगे।

1 इस से अभिप्राय प्रथम सूर है जिस में फूँकते ही अल्लाह के सिवा सब बिलय हो जायेंगे।

2 इस से अभिप्राय दूसरी बार सूर फूँकना है जिस से सभी जीवित हो कर अपनी समाधियों से निकल पड़ेंगे।

فَالْيَوْمَ لَا تُظْلَمُ نَفْسٌ شَيْـًٔا وَلَا تُجْزَوْنَ إِلَّا مَا كُنتُمْ تَعْمَلُونَ ﴿٥٤﴾

54. तो आज नहीं अत्याचार किया जायेगा किसी प्राणी पर कुछ। और तुम्हें उसी का प्रतिफल (बदला) दिया जायेगा जो तुम कर रहे थे।

إِنَّ أَصْحَـٰبَ ٱلْجَنَّةِ ٱلْيَوْمَ فِى شُغُلٍ فَـٰكِهُونَ ﴿٥٥﴾

55. वास्तव में स्वर्गीय आज अपने आनन्द में लगे हुये हैं।

هُمْ وَأَزْوَٰجُهُمْ فِى ظِلَـٰلٍ عَلَى ٱلْأَرَآئِكِ مُتَّكِـُٔونَ ﴿٥٦﴾

56. वे तथा उन की पत्नियाँ सायों में हैं, मस्नदों पर तकिये लगाये हुये।

لَهُمْ فِيهَا فَـٰكِهَةٌ وَلَهُم مَّا يَدَّعُونَ ﴿٥٧﴾

57. उन के लिये उस में प्रत्येक प्रकार के फल हैं तथा उन के लिये वह है जिस की वह माँग करें।

سَلَـٰمٌ قَوْلًا مِّن رَّبٍّ رَّحِيمٍ ﴿٥٨﴾

58. (उन को) सलाम कहा गया है अति दयावान् पालनहार की ओर से।

وَٱمْتَـٰزُوا۟ ٱلْيَوْمَ أَيُّهَا ٱلْمُجْرِمُونَ ﴿٥٩﴾

59. तथा तुम अलग[1]हो जाओ आज, हे अपराधियो!

أَلَمْ أَعْهَدْ إِلَيْكُمْ يَـٰبَنِىٓ ءَادَمَ أَن لَّا تَعْبُدُوا۟ ٱلشَّيْطَـٰنَ ۖ إِنَّهُۥ لَكُمْ عَدُوٌّ مُّبِينٌ ﴿٦٠﴾

60. हे आदम की संतान! क्या मैं ने तुम से बल दे कर नहीं[2] कहा था कि इबादत (वंदना) न करना शैतान की? वास्तव में वह तुम्हारा खुला शत्रु है।

وَأَنِ ٱعْبُدُونِى ۚ هَـٰذَا صِرَٰطٌ مُّسْتَقِيمٌ ﴿٦١﴾

61. तथा इबादत (वंदना) करना मेरी ही, यही सीधी डगर है।

وَلَقَدْ أَضَلَّ مِنكُمْ جِبِلًّا كَثِيرًا ۖ أَفَلَمْ تَكُونُوا۟ تَعْقِلُونَ ﴿٦٢﴾

62. तथा वह कुपथ कर चुका है तुम में से बहुत से समुदायों को, तो क्या तुम समझते नहीं हो?

هَـٰذِهِۦ جَهَنَّمُ ٱلَّتِى كُنتُمْ تُوعَدُونَ ﴿٦٣﴾

63. यही नरक है जिस का वचन तुम्हें

1 अर्थात ईमान वालों से।

2 भाष्य के लिये देखियेः सूरह, आराफ़, आयतः 172।

दिया जा रहा था।

64. आज प्रवेश कर जाओ उस में उस कुफ़ के बदले जो तुम कर रहे थे।

اِصْلَوْهَا الْيَوْمَ بِمَا كُنْتُمْ تَكْفُرُوْنَ ۝

65. आज हम मुहर (मुद्रा) लगा देंगे उन के मुखों पर। और हम से बात करेंगे उन के हाथ, तथा साक्ष्य (गवाही) देंगे उन के पैर उन के कर्मों की जो वे कर रहे थे।[1]

اَلْيَوْمَ نَخْتِمُ عَلٰٓى اَفْوَاهِهِمْ وَتُكَلِّمُنَآ اَيْدِيْهِمْ وَتَشْهَدُ اَرْجُلُهُمْ بِمَا كَانُوْا يَكْسِبُوْنَ ۝

66. और यदि हम चाहते तो उन की आँखें अँधी कर देते। फिर वे दोड़ते संमार्ग की ओर, परन्तु कहाँ से देखते?

وَلَوْ نَشَآءُ لَطَمَسْنَا عَلٰٓى اَعْيُنِهِمْ فَاسْتَبَقُوا الصِّرَاطَ فَاَنّٰى يُبْصِرُوْنَ ۝

67. और यदि हम चाहते तो विकृत कर देते उन को उन के स्थान पर, तो न वह आगे जा सकते थे न पीछे फिर सकते थे।

وَلَوْ نَشَآءُ لَمَسَخْنٰهُمْ عَلٰى مَكَانَتِهِمْ فَمَا اسْتَطَاعُوْا مُضِيًّا وَّلَا يَرْجِعُوْنَ ۝

68. तथा जिसे हम अधिक आयु देते है, तो उसे उत्पत्ति में प्रथम दशा[2] की ओर फेर देते हैं। तो क्या वह समझते नहीं है?

وَمَنْ نُّعَمِّرْهُ نُنَكِّسْهُ فِى الْخَلْقِ ۗ اَفَلَا يَعْقِلُوْنَ ۝

69. और हम ने नहीं सिखाया नबी को काव्य[3] और न यह उन के लिये योग्य है। यह तो मात्र एक शिक्षा तथा खुला कुर्आन है।

وَمَا عَلَّمْنٰهُ الشِّعْرَ وَمَا يَنْۢبَغِىْ لَهٗ ۗ اِنْ هُوَ اِلَّا ذِكْرٌ وَّقُرْاٰنٌ مُّبِيْنٌ ۝

70. ताकि वह सचेत करें उसे जो जीवित

لِّيُنْذِرَ مَنْ كَانَ حَيًّا وَّيَحِقَّ الْقَوْلُ عَلَى الْكٰفِرِيْنَ ۝

---

1 यह उस समय होगा जब मिश्रणवादी शपथ लेंगे कि वह मिश्रण (शिर्क) नहीं करते थे। देखियेः सूरह अन्आम, आयतः 23।

2 अर्थात वह शिशु की तरह निर्बल तथा निर्बोध हो जाता है।

3 मक्का के मुर्तिपूजक नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के संबंध में कई प्रकार की बातें कहते थे जिन में यह बात भी थी कि आप कवि हैं। अल्लाह ने इस आयत में इसी का खण्डन किया है।

हो[1] तथा सिद्ध हो जाये यातना की बात काफ़िरों पर।

71. क्या मनुष्य ने नहीं देखा कि हम ने पैदा किये है उन के लिये उस में से जिसे बनाया है हमारे हाथों ने चौपाये। तो वह उन के स्वामी हैं?

أَوَلَمْ يَرَوْا أَنَّا خَلَقْنَا لَهُم مِّمَّا عَمِلَتْ أَيْدِينَا أَنْعَامًا فَهُمْ لَهَا مَالِكُونَ ﴿٧١﴾

72. तथा हम ने वश में कर दिया उन्हें उन के, तो उन में से कुछ उन की सवारी हैं। तथा उन में से कुछ को वे खाते हैं।

وَذَلَّلْنَاهَا لَهُمْ فَمِنْهَا رَكُوبُهُمْ وَمِنْهَا يَأْكُلُونَ ﴿٧٢﴾

73. तथा उन के लिये उन में बहुत से लाभ तथा पेय हैं। तो क्या (फिर भी) वह कृतज्ञ नहीं होते?

وَلَهُمْ فِيهَا مَنَافِعُ وَمَشَارِبُ أَفَلَا يَشْكُرُونَ ﴿٧٣﴾

74. और उन्होंने बना लिया अल्लाह के सिवा बहुत से पूज्य, कि संभवतः वे उन की सहायता करेंगे।

وَاتَّخَذُوا مِن دُونِ اللَّهِ آلِهَةً لَّعَلَّهُمْ يُنصَرُونَ ﴿٧٤﴾

75. वह स्वयं अपनी सहायता नहीं कर सकेंगे। तथा वे उन की सेना हैं, (यातना) में[2] उपस्थित।

لَا يَسْتَطِيعُونَ نَصْرَهُمْ وَهُمْ لَهُمْ جُندٌ مُّحْضَرُونَ ﴿٧٥﴾

76. अतः आप को उदासीन न करे उन की बात। वस्तुतः हम जानते हैं जो वह मन में रखते हैं तथा जो बोलते हैं।

فَلَا يَحْزُنكَ قَوْلُهُمْ إِنَّا نَعْلَمُ مَا يُسِرُّونَ وَمَا يُعْلِنُونَ ﴿٧٦﴾

77. और क्या नहीं देखा मनुष्य ने कि पैदा किया हम ने उसे वीर्य से? फिर भी वह खुला झगड़ालू है।

أَوَلَمْ يَرَ الْإِنسَانُ أَنَّا خَلَقْنَاهُ مِن نُّطْفَةٍ فَإِذَا هُوَ خَصِيمٌ مُّبِينٌ ﴿٧٧﴾

78. और उस ने वर्णन किया हमारे लिये एक उदाहरण, और अपनी उत्पत्ति

وَضَرَبَ لَنَا مَثَلًا وَنَسِيَ خَلْقَهُ قَالَ مَن يُحْيِي الْعِظَامَ

---

1 जीवित होने का अर्थ अन्तरात्मा का जीवित होना और सत्य को समझने के योग्य होना है।

2 अर्थात वह अपने पूज्यों सहित नरक में झोंक दिये जायेंगे।

وَهِيَ رَمِيمٌ

को भूल गया। उस ने कहाः कौन जीवित करेगा इन अस्थियों को जब कि वह जीर्ण हो चुकी होंगी?

قُلْ يُحْيِيهَا الَّذِي أَنشَأَهَا أَوَّلَ مَرَّةٍ ۖ وَهُوَ بِكُلِّ خَلْقٍ عَلِيمٌ

79. आप कह देंः वही जिस ने पैदा किया है प्रथम बार। और वह प्रत्येक उत्पत्ति को भली-भाँति जानने वाला है।

الَّذِي جَعَلَ لَكُم مِّنَ الشَّجَرِ الْأَخْضَرِ نَارًا فَإِذَا أَنتُم مِّنْهُ تُوقِدُونَ

80. जिस ने बना दी तुम्हारे लिये हरे वृक्ष से अग्नि, तो तुम उस से आग[1] सुलगाते हो।

أَوَلَيْسَ الَّذِي خَلَقَ السَّمَاوَاتِ وَالْأَرْضَ بِقَادِرٍ عَلَىٰ أَن يَخْلُقَ مِثْلَهُم ۚ بَلَىٰ وَهُوَ الْخَلَّاقُ الْعَلِيمُ

81. तथा क्या जिस ने आकाशों तथा धरती को पैदा किया है वह सामर्थ्य नहीं रखता इस पर कि पैदा करे उस के समान? क्यों नहीं? और वह रचयिता अति ज्ञाता है।

إِنَّمَا أَمْرُهُ إِذَا أَرَادَ شَيْئًا أَن يَقُولَ لَهُ كُن فَيَكُونُ

82. उस का आदेश जब वह किसी चीज़ को अस्तित्व प्रदान करना चाहे तो बस यह कह देना हैः हो जा। तत्क्षण वह हो जाती है।

فَسُبْحَانَ الَّذِي بِيَدِهِ مَلَكُوتُ كُلِّ شَيْءٍ وَإِلَيْهِ تُرْجَعُونَ

83. तो पवित्र है वह जिस के हाथ में प्रत्येक वस्तु का राज्य है, और तुम सब उसी की ओर फेरे[2] जाओगे।

---

1 भावार्थ यह है कि जो अल्लाह जल से हरे वृक्ष पैदा करता है फिर उसे सुखा देता है जिस से तुम आग सुलगाते हो, तो क्या वह इसी प्रकार तुम्हारे मरने गलने के पश्चात् फिर तुम्हें जीवित नहीं कर सकता?

2 प्रलय के दिन अपने कर्मों का प्रतिकार प्राप्त करने के लिये।

# सूरह साफ़्फ़ात - 37

سُورَةُ الصَّافَّاتِ

## सूरह साफ़्फ़ात के संक्षिप्त विषय

यह सूरह मक्की है, इस में **182** आयतें हैं।

- इस का आरंभ ((वस् साफ़्फ़ात)) से हुआ है जिस का अर्थ है: पंक्तिबद्ध फ़रिश्तों की शपथ! इस लिये इस का नाम सूरह साफ़्फ़ात है।
- इस में आयत **1** से **10** तक अल्लाह के अकेले पूज्य होने पर फ़रिश्तों की गवाही प्रस्तुत करते हुये यह बताया गया है कि शैतान, फ़रिश्तों की उच्च सभा तक जाने से रोक दिये गये हैं। फिर दूसरे जीवन की दशा का वर्णन करके उन के दुष्परिणाम को बताया गया है जो अल्लाह के सिवा दूसरों को पूजते हैं तथा अल्लाह के पूजारियों का उत्तम परिणाम बताया गया है।
- आयत **75** से **148** तक अनेक नबियों की चर्चा है जिन्होंने तौहीद (एकेश्वरवाद) का प्रचार करते हुये अनेक प्रकार के दुख सहे। तथा अल्लाह ने उन्हें उन के प्रयासों का उत्तम प्रतिफल प्रदान किया।
- आयत **149** से **166** तक फ़रिश्तों के बारे में मुश्रिकों के ग़लत विचारों का खण्डन करते हुये फ़रिश्तों ही द्वारा यह बताया गया है कि वास्तव में वह क्या हैं?
- फिर सूरह की अन्तिम आयतों में अल्लाह के रसूल (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा अल्लाह की सेना अर्थात रसूल के अनुयायियों को अल्लाह की सहायता तथा विजय की शुभ सूचना दी गई है।

अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

1. शपथ है पंक्तिबद्ध(फ़रिश्तों) की!
2. फिर झिड़कियाँ देने वालों की!
3. फिर स्मरण करके पढ़ने वालों[1] की!

وَالصَّافَّاتِ صَفًّا ﴿١﴾

فَالزَّاجِرَاتِ زَجْرًا ﴿٢﴾

فَالتَّالِيَاتِ ذِكْرًا ﴿٣﴾

1 यह तीनों गुण फ़रिश्तों के हैं जो आकाशों में अल्लाह की इबादत के लिये

4. निश्चय तुम्हारा पूज्य एक ही है।

إِنَّ إِلَٰهَكُمْ لَوَاحِدٌ

5. आकाशों तथा धरती का पालनहार, तथा जो कुछ उन के मध्य है, और सूर्योदय होने के स्थानों का रब।

رَّبُّ السَّمَاوَاتِ وَالْأَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا وَرَبُّ الْمَشَارِقِ

6. हम ने अलंकृत किया है संसार (समीप) के आकाश को तारों की शोभा से।

إِنَّا زَيَّنَّا السَّمَاءَ الدُّنْيَا بِزِينَةٍ الْكَوَاكِبِ

7. तथा रक्षा करने के लिये प्रत्येक उध्दत शैतान से।

وَحِفْظًا مِّن كُلِّ شَيْطَانٍ مَّارِدٍ

8. वह नहीं सुन सकते (जा कर) उच्च सभा तक फ़रिश्तों की बात, तथा मारे जाते हैं प्रत्येक दिशा से।

لَّا يَسَّمَّعُونَ إِلَى الْمَلَإِ الْأَعْلَىٰ وَيُقْذَفُونَ مِن كُلِّ جَانِبٍ

9. राँदने के लिये, तथा उन के लिये स्थायी यातना है।

دُحُورًا وَلَهُمْ عَذَابٌ وَاصِبٌ

10. परन्तु जो ले उड़े कुछ तो पीछा करती है उस का दहकती ज्वाला।[1]

إِلَّا مَنْ خَطِفَ الْخَطْفَةَ فَأَتْبَعَهُ شِهَابٌ ثَاقِبٌ

11. तो आप इन (काफ़िरों) से प्रश्न करें कि क्या उन को पैदा करना अधिक कठिन है या जिन[2] को हम ने पैदा किया है? हम ने उन को [3]पैदा किया है लेसदार मिट्टी से।

فَاسْتَفْتِهِمْ أَهُمْ أَشَدُّ خَلْقًا أَم مَّنْ خَلَقْنَا ۚ إِنَّا خَلَقْنَاهُم مِّن طِينٍ لَّازِبٍ

12. बल्कि आप ने आश्चर्य किया (उन

بَلْ عَجِبْتَ وَيَسْخَرُونَ

---

पंक्तिवद्ध रहते तथा बादलों को हाँकते और अल्लाह के स्मरण जैसे क़ुर्आन तथा नमाज़ पढ़ने और उस की पवित्रता का गान करने इत्यादि में लगे रहते हैं।

1 फिर यदि उस से बचा रह जाये तो आकाश की बात अपने नीचे के शैतानों तक पहुँचाता है और वह उसे काहिनों तथा ज्योतिषियों को बताते हैं। फिर वह उस में सौ झूठ मिला कर लोगों को बताते हैं। (सहीह बुख़ारीः 6213, सहीह मुस्लिमः 2228)

2 अर्थात फ़रिश्तों तथा आकाशों को?

3 उन के पिता आदम (अलैहिस्सलाम) को।

के अस्वीकार पर) तथा वह उपहास करते हैं।

13. और जब शिक्षा दी जाये तो शिक्षा ग्रहण नहीं करते।

وَإِذَا ذُكِّرُوا لَا يَذْكُرُونَ ﴿١٣﴾

14. और जब देखते हैं कोई निशानी तो उपहास करने लगते हैं।

وَإِذَا رَأَوْا آيَةً يَسْتَسْخِرُونَ ﴿١٤﴾

15. तथा कहते हैं कि यह तो मात्र खुला जादू है।

وَقَالُوا إِنْ هَٰذَا إِلَّا سِحْرٌ مُبِينٌ ﴿١٥﴾

16. (कहते हैं कि) क्या जब हम मर जायेंगे तथा मिट्टी और हड्डियाँ हो जायेंगे, तो हम निश्चय पुनः जीवित किये जायेंगे?

أَإِذَا مِتْنَا وَكُنَّا تُرَابًا وَعِظَامًا أَإِنَّا لَمَبْعُوثُونَ ﴿١٦﴾

17. और क्या हमारे पहले पूर्वज भी (जीवित किये जायेंगे)?

أَوَآبَاؤُنَا الْأَوَّلُونَ ﴿١٧﴾

18. आप कह दें कि हाँ, तथा तुम अपमानित (भी) होगे।

قُلْ نَعَمْ وَأَنْتُمْ دَاخِرُونَ ﴿١٨﴾

19. वह तो बस एक झिड़की होगी, फिर सहसा वह देख रहे होंगे।

فَإِنَّمَا هِيَ زَجْرَةٌ وَاحِدَةٌ فَإِذَا هُمْ يَنْظُرُونَ ﴿١٩﴾

20. तथा कहेंगेः हाय हमारा विनाश! यह तो बदले (प्रलय) का दिन है।

وَقَالُوا يَا وَيْلَنَا هَٰذَا يَوْمُ الدِّينِ ﴿٢٠﴾

21. यही निर्णय का दिन है जिसे तुम झुठला रहे थे।

هَٰذَا يَوْمُ الْفَصْلِ الَّذِي كُنْتُمْ بِهِ تُكَذِّبُونَ ﴿٢١﴾

22. (आदेश होगा कि) घेर लाओ सब अत्याचारियों को तथा उन के साथियों को और जिस की वे इबादत (वंदना) कर रहे थे।

احْشُرُوا الَّذِينَ ظَلَمُوا وَأَزْوَاجَهُمْ وَمَا كَانُوا يَعْبُدُونَ ﴿٢٢﴾

23. अल्लाह के सिवा। फिर दिखा दो उन को नरक की राह।

مِنْ دُونِ اللَّهِ فَاهْدُوهُمْ إِلَىٰ صِرَاطِ الْجَحِيمِ ﴿٢٣﴾

وَقِفُوهُمْ إِنَّهُم مَّسْئُولُونَ ﴿٢٤﴾

**24.** और उन्हें रोक[1] लो। उन से प्रश्न किया जाये।

مَا لَكُمْ لَا تَنَاصَرُونَ ﴿٢٥﴾

**25.** क्या हो गया है तुम्हें कि एक- दूसरे की सहायता नहीं करते?

بَلْ هُمُ الْيَوْمَ مُسْتَسْلِمُونَ ﴿٢٦﴾

**26.** बल्कि वह उस दिन सिर झुकाये खड़े होंगे।

وَأَقْبَلَ بَعْضُهُمْ عَلَىٰ بَعْضٍ يَتَسَاءَلُونَ ﴿٢٧﴾

**27.** और एक-दूसरे के सम्मुख हो कर परस्पर प्रश्न करेंगेः[2]

قَالُوا إِنَّكُمْ كُنتُمْ تَأْتُونَنَا عَنِ الْيَمِينِ ﴿٢٨﴾

**28.** कहेंगे कि तुम हमारे पास आया करते थे दायें[3] से।

قَالُوا بَل لَّمْ تَكُونُوا مُؤْمِنِينَ ﴿٢٩﴾

**29.** वह[4] कहेंगेः बल्कि तुम स्वयं ईमान वाले न थे।

وَمَا كَانَ لَنَا عَلَيْكُم مِّن سُلْطَانٍ بَلْ كُنتُمْ قَوْمًا طَاغِينَ ﴿٣٠﴾

**30.** तथा नहीं था हमारा तुम पर कोई अधिकार,[5] बल्कि तुम स्वयं अवैज्ञाकारी थे।

فَحَقَّ عَلَيْنَا قَوْلُ رَبِّنَا إِنَّا لَذَائِقُونَ ﴿٣١﴾

**31.** तो सिद्ध हो गया हम पर हमारे पालनहार का कथन कि हम (यातना) चखने वाले हैं।

فَأَغْوَيْنَاكُمْ إِنَّا كُنَّا غَاوِينَ ﴿٣٢﴾

**32.** तो हम ने तुम्हें कुपथ कर दिया। हम तो स्वयं कुपथ थे।

فَإِنَّهُمْ يَوْمَئِذٍ فِي الْعَذَابِ مُشْتَرِكُونَ ﴿٣٣﴾

**33.** फिर वह सभी उस दिन यातना में साझी होंगे।

---

1 नरक में झोंकने से पहले।

2 अर्थात एक - दूसरे को धिक्कारेंगे।

3 इस से अभिप्राय यह है कि धर्म तथा सत्य के नाम से आते थे अर्थात यह बिश्वास दिलाते थे कि यही मिश्रणवाद मूल तथा सत्धर्म है।

4 इस से अभिप्राय उन के प्रमुख लोग हैं।

5 देखियेः सूरह इब्राहीम, आयतः **22**।

إِنَّا كَذَٰلِكَ نَفْعَلُ بِالْمُجْرِمِينَ ﴿٣٤﴾

**34.** हम इसी प्रकार किया करते है अपराधियों के साथ।

إِنَّهُمْ كَانُوا إِذَا قِيلَ لَهُمْ لَا إِلَٰهَ إِلَّا اللَّهُ يَسْتَكْبِرُونَ ﴿٣٥﴾

**35.** यह वह है कि जब कहा जाता था उन से कि कोई पूज्य (वंदनीय) नहीं अल्लाह के अतिरिक्त तो वह अभिमान करते थे।

وَيَقُولُونَ أَئِنَّا لَتَارِكُو آلِهَتِنَا لِشَاعِرٍ مَّجْنُونٍ ﴿٣٦﴾

**36.** तथा कह रहे थेः क्या हम त्याग देने वाले हैं अपने पूज्यों को एक उन्मत्त कवि के कारण?

بَلْ جَاءَ بِالْحَقِّ وَصَدَّقَ الْمُرْسَلِينَ ﴿٣٧﴾

**37.** बल्कि वह (नबी) सच्च लाये हैं तथा पुष्टि की है सब रसूलों की।

إِنَّكُمْ لَذَائِقُو الْعَذَابِ الْأَلِيمِ ﴿٣٨﴾

**38.** निश्चय तुम दुखदायी यातना चखने वाले हो।

وَمَا تُجْزَوْنَ إِلَّا مَا كُنتُمْ تَعْمَلُونَ ﴿٣٩﴾

**39.** तथा तुम उस का प्रतिकार (बदला) दिये जाओगे जो तुम कर रहे थे।

إِلَّا عِبَادَ اللَّهِ الْمُخْلَصِينَ ﴿٤٠﴾

**40.** परन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।

أُولَٰئِكَ لَهُمْ رِزْقٌ مَّعْلُومٌ ﴿٤١﴾

**41.** यही हैं जिन के लिये विदित जीविका है।

فَوَاكِهُ وَهُم مُّكْرَمُونَ ﴿٤٢﴾

**42.** प्रत्येक प्रकार के फल तथा वही आदरणीय होंगे।

فِي جَنَّاتِ النَّعِيمِ ﴿٤٣﴾

**43.** सुख के स्वर्गों में।

عَلَىٰ سُرُرٍ مُّتَقَابِلِينَ ﴿٤٤﴾

**44.** आसनों पर एक-दूसरे के सम्मुख असीन होंगे।

يُطَافُ عَلَيْهِم بِكَأْسٍ مِّن مَّعِينٍ ﴿٤٥﴾

**45.** फिराये जायेंगे उन पर प्याले प्रवाहित पेय के।

بَيْضَاءَ لَذَّةٍ لِّلشَّارِبِينَ ﴿٤٦﴾

**46.** श्वेत आस्वाद पीने वालों के लिये।

لَا فِيهَا غَوْلٌ وَلَا هُمْ عَنْهَا يُنزَفُونَ ﴿٤٧﴾

**47.** नहीं होगी उस में शारिरिक पीड़ा और न वह उस से बहकेंगे।

وَعِندَهُمْ قَٰصِرَٰتُ ٱلطَّرْفِ عِينٌ ٤٨

48. तथा उन के पास आँखें झुकाये (सति) बड़ी आँखों वाली (नारियाँ) होंगी।

كَأَنَّهُنَّ بَيْضٌ مَّكْنُونٌ ٤٩

49. वह छुपाये हुये अन्डों के मानिन्द होंगी।[1]

فَأَقْبَلَ بَعْضُهُمْ عَلَىٰ بَعْضٍ يَتَسَآءَلُونَ ٥٠

50. वह एक - दूसरे से सम्मुख हो कर प्रश्न करेंगे।

قَالَ قَآئِلٌ مِّنْهُمْ إِنِّى كَانَ لِى قَرِينٌ ٥١

51. तो कहेगा एक कहने वाला उन में से: मेरा एक साथी था।

يَقُولُ أَءِنَّكَ لَمِنَ ٱلْمُصَدِّقِينَ ٥٢

52. जो कहता था कि क्या तुम (प्रलय का) विश्वास करने वालों में से हो?

أَءِذَا مِتْنَا وَكُنَّا تُرَابًا وَعِظَٰمًا أَءِنَّا لَمَدِينُونَ ٥٣

53. क्या जब हम मर जायेंगे तथा मिट्टी और अस्थियाँ हो जायेंगे तो क्या हमें (कर्मों का) प्रतिफल दिया जायेगा।

قَالَ هَلْ أَنتُم مُّطَّلِعُونَ ٥٤

54. वह कहेगा: क्या तुम झाँक कर देखने वाले हो?

فَٱطَّلَعَ فَرَءَاهُ فِى سَوَآءِ ٱلْجَحِيمِ ٥٥

55. फिर झाँकते ही उसे देख लेगा नरक के बीच।

قَالَ تَٱللَّهِ إِن كِدتَّ لَتُرْدِينِ ٥٦

56. उस से कहेगा: अल्लाह की शपथ! तुम तो मेरा विनाश कर देने के समीप थे।

وَلَوْلَا نِعْمَةُ رَبِّى لَكُنتُ مِنَ ٱلْمُحْضَرِينَ ٥٧

57. और यदि मेरे पालनहार का अनुग्रह न होता तो मैं (नरक के) उपस्थितों में होता।

أَفَمَا نَحْنُ بِمَيِّتِينَ ٥٨

58. फिर वह कहेगा: क्या (यह सहीह नहीं है कि) हम मरने वाले नहीं हैं?

إِلَّا مَوْتَتَنَا ٱلْأُولَىٰ وَمَا نَحْنُ بِمُعَذَّبِينَ ٥٩

59. सिवाये अपनी प्रथम मौत के और न हम को यातना दी जायेगी।

---

1 अर्थात जिस प्रकार पक्षी के पँखों के नीचे छुपे हुये अन्डे सुरक्षित होते हैं वैसे ही वह नारियाँ सुरक्षित, सुन्दर रंग और रूप की होंगी।

إِنَّ هَٰذَا لَهُوَ الْفَوْزُ الْعَظِيمُ ﴿٦٠﴾

60. वास्तव में यही बड़ी सफलता है।

لِمِثْلِ هَٰذَا فَلْيَعْمَلِ الْعَامِلُونَ ﴿٦١﴾

61. इसी (जैसी सफलता) के लिये चाहिये कि कर्म करें कर्म करने वाले।

أَذَٰلِكَ خَيْرٌ نُّزُلًا أَمْ شَجَرَةُ الزَّقُّومِ ﴿٦٢﴾

62. क्या यह आतिथ्य उत्तम है अथवा थोहड़ का वृक्ष?

إِنَّا جَعَلْنَاهَا فِتْنَةً لِّلظَّالِمِينَ ﴿٦٣﴾

63. हम ने उसे अत्याचारियों के लिये एक परीक्षा बनाया है।

إِنَّهَا شَجَرَةٌ تَخْرُجُ فِي أَصْلِ الْجَحِيمِ ﴿٦٤﴾

64. वह एक वृक्ष है जो नरक की जड़ (तह) से निकलता है।

طَلْعُهَا كَأَنَّهُ رُءُوسُ الشَّيَاطِينِ ﴿٦٥﴾

65. उस के गुच्छे शैतानों के सिरों के समान हैं।

فَإِنَّهُمْ لَآكِلُونَ مِنْهَا فَمَالِئُونَ مِنْهَا الْبُطُونَ ﴿٦٦﴾

66. तो वह (नरकवासी) खाने वाले हैं उस से। फिर भरने वाले हैं उस से अपने पेट।

ثُمَّ إِنَّ لَهُمْ عَلَيْهَا لَشَوْبًا مِّنْ حَمِيمٍ ﴿٦٧﴾

67. फिर उन के लिये उस के ऊपर से खौलता गरम पानी है।

ثُمَّ إِنَّ مَرْجِعَهُمْ لَإِلَى الْجَحِيمِ ﴿٦٨﴾

68. फिर उन्हें प्रत्यागत होना है नरक की ओर।

إِنَّهُمْ أَلْفَوْا آبَاءَهُمْ ضَالِّينَ ﴿٦٩﴾

69. वास्तव में उन्होंने पाया अपने पूर्वजों को कुपथ।

فَهُمْ عَلَىٰ آثَارِهِمْ يُهْرَعُونَ ﴿٧٠﴾

70. फिर वह उन्हीं के पदचिन्हों पर[1] दौड़े चले जा रहे हैं।

وَلَقَدْ ضَلَّ قَبْلَهُمْ أَكْثَرُ الْأَوَّلِينَ ﴿٧١﴾

71. और कुपथ हो चुके हैं इन से पूर्व अगले लोगों में से अधिक्तर।

وَلَقَدْ أَرْسَلْنَا فِيهِمْ مُّنذِرِينَ ﴿٧٢﴾

72. तथा हम भेज चुके हैं उन में सचेत

---

1 इस में नरक में जाने का जो सब से बड़ा कारण बताया गया है वह है नबी को न मानना, और अपने पूर्वजों के पंथ पर ही चलते रहना।

(सावधान) करने वाले।

فَانْظُرْ كَيْفَ كَانَ عَاقِبَةُ الْمُنْذَرِينَ ﴿٧٣﴾

73. तो देखो कि कैसा रहा सावधान किये हुये लोगों का परिणाम?[1]

إِلَّا عِبَادَ اللَّهِ الْمُخْلَصِينَ ﴿٧٤﴾

74. हमारे शुद्ध भक्तों के सिवा।

وَلَقَدْ نَادَانَا نُوحٌ فَلَنِعْمَ الْمُجِيبُونَ ﴿٧٥﴾

75. तथा हमें पुकारा नूह ने। तो हम क्या ही अच्छे प्रार्थना स्वीकार करने वाले हैं।

وَنَجَّيْنَاهُ وَأَهْلَهُ مِنَ الْكَرْبِ الْعَظِيمِ ﴿٧٦﴾

76. और हम ने बचा लिया उस को और उस के परिजनों को घोर आपदा से।

وَجَعَلْنَا ذُرِّيَّتَهُ هُمُ الْبَاقِينَ ﴿٧٧﴾

77. तथा कर दिया हम ने उस की संतति को शेष[2] रह जाने वालों में।

وَتَرَكْنَا عَلَيْهِ فِي الْآخِرِينَ ﴿٧٨﴾

78. तथा शेष रखा हम ने उस की सराहना तथा प्रशंसा को पिछलों में।

سَلَامٌ عَلَىٰ نُوحٍ فِي الْعَالَمِينَ ﴿٧٩﴾

79. सलाम (सुरक्षा)[3] है नूह के लिये समस्त विश्ववासियों में।

إِنَّا كَذَٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِينَ ﴿٨٠﴾

80. इसी प्रकार हम प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

إِنَّهُ مِنْ عِبَادِنَا الْمُؤْمِنِينَ ﴿٨١﴾

81. वास्तव में वह हमारे ईमान वाले भक्तों में से था।

ثُمَّ أَغْرَقْنَا الْآخَرِينَ ﴿٨٢﴾

82. फिर हम ने जलमग्न कर दिया दूसरों को।

وَإِنَّ مِنْ شِيعَتِهِ لَإِبْرَاهِيمَ ﴿٨٣﴾

83. और उस के अनुयायियों में निश्चय इब्राहीम है।

إِذْ جَاءَ رَبَّهُ بِقَلْبٍ سَلِيمٍ ﴿٨٤﴾

84. जब लाया वह अपने पालनहार के पास स्वच्छ दिल।

---

1 अतः उन के दुष्परिणाम से शिक्षा ग्रहण करनी चाहिये।

2 उस की जाति के जलमग्न हो जाने के पश्चात्।

3 अर्थात उस की बुरी चर्चा से।

85. जब कहा उस ने अपने पिता तथा अपनी जाती सेः तुम किस की इबादत (वंदना) कर रहे हो?

إِذْ قَالَ لِأَبِيهِ وَقَوْمِهِ مَاذَا تَعْبُدُونَ ﴿٨٥﴾

86. क्या अपने बनाये पूज्यों को अल्लाह के सिवा चाहते हो?

أَئِفْكًا آلِهَةً دُونَ اللَّهِ تُرِيدُونَ ﴿٨٦﴾

87. तो तुम्हारा क्या विचार है विश्व के पालनहार के विषय में?

فَمَا ظَنُّكُم بِرَبِّ الْعَالَمِينَ ﴿٨٧﴾

88. फिर उस ने देखा तारों की[1] ओर।

فَنَظَرَ نَظْرَةً فِي النُّجُومِ ﴿٨٨﴾

89. तथा उन से कहाः मैं रोगी हूँ।

فَقَالَ إِنِّي سَقِيمٌ ﴿٨٩﴾

90. तो उसे छोड़ कर चले गये।

فَتَوَلَّوْا عَنْهُ مُدْبِرِينَ ﴿٩٠﴾

91. फिर वह जा पहुँचा उन के उपास्यों (पूज्यों) की ओर। कहा कि (वह प्रसाद) क्यों नहीं खाते?

فَرَاغَ إِلَىٰ آلِهَتِهِمْ فَقَالَ أَلَا تَأْكُلُونَ ﴿٩١﴾

92. तुम्हें क्या हुआ है कि बोलते नहीं?

مَا لَكُمْ لَا تَنطِقُونَ ﴿٩٢﴾

93. फिर पिल पड़ा उन पर मारते हुये दायें हाथ से।

فَرَاغَ عَلَيْهِمْ ضَرْبًا بِالْيَمِينِ ﴿٩٣﴾

94. तो वह आये उस की ओर दौड़ते हुये।

فَأَقْبَلُوا إِلَيْهِ يَزِفُّونَ ﴿٩٤﴾

95. इब्राहीम ने कहाः क्या तुम इबादत (वंदना) करते हो उस की जिसे पत्थरों से तराशते हो?

قَالَ أَتَعْبُدُونَ مَا تَنْحِتُونَ ﴿٩٥﴾

96. जब कि अल्लाह ने पैदा किया है तुम को तथा जो तुम करते हो।

وَاللَّهُ خَلَقَكُمْ وَمَا تَعْمَلُونَ ﴿٩٦﴾

97. उन्होंने कहाः इस के लिये एक (अग्निशाला का) निर्माण करो। और उसे झोंक दो दहकती अग्नि में।

قَالُوا ابْنُوا لَهُ بُنْيَانًا فَأَلْقُوهُ فِي الْجَحِيمِ ﴿٩٧﴾

98. तो उन्होंने उस के साथ षड्यंत्र रचा,

فَأَرَادُوا بِهِ كَيْدًا فَجَعَلْنَاهُمُ الْأَسْفَلِينَ ﴿٩٨﴾

1 यह सोचते हुये कि इन के उत्सव में न जाने के लिये क्या बहाना करूँ।

तो हम ने उन्हीं को नीचा कर दिया।

99. तथा उस ने कहाः मैं जाने वाला हूँ अपने पालन हार की[1] ओर। वह मुझे सुपथ दर्शायेगा।

وَقَالَ إِنِّي ذَاهِبٌ إِلَىٰ رَبِّي سَيَهْدِينِ ﴿٩٩﴾

100. हे मेरे पालनहार! प्रदान कर मुझे एक सदाचारी (पुनीत) पुत्र।

رَبِّ هَبْ لِي مِنَ الصَّالِحِينَ ﴿١٠٠﴾

101. तो हम ने शुभ सूचना दी उसे एक सहनशील पुत्र की।

فَبَشَّرْنَاهُ بِغُلَامٍ حَلِيمٍ ﴿١٠١﴾

102. फिर जब वह पहुँचा उस के साथ चलने-फिरने की आयु को, तो इब्राहीम ने कहाः हे मेरे प्रिय पुत्र! मैं देख रहा हूँ स्वपन में कि मैं तुझे बध कर रहा हूँ। अब तू बता कि तेरा क्या विचार है? उस ने कहाः हे पिता! पालन करें जिस का अदेश आप को दिया जा रहा है। आप पायेंगे मुझे सहनशीलों में से यदि अल्लाह की इच्छा हुई।

فَلَمَّا بَلَغَ مَعَهُ السَّعْيَ قَالَ يَا بُنَيَّ إِنِّي أَرَىٰ فِي الْمَنَامِ أَنِّي أَذْبَحُكَ فَانظُرْ مَاذَا تَرَىٰ ۚ قَالَ يَا أَبَتِ افْعَلْ مَا تُؤْمَرُ ۖ سَتَجِدُنِي إِن شَاءَ اللَّهُ مِنَ الصَّابِرِينَ ﴿١٠٢﴾

103. अन्ततः जब दोनों ने स्वयं को अर्पित कर दिया, और उस (पिता) ने उसे गिरा दिया माथे के बल।

فَلَمَّا أَسْلَمَا وَتَلَّهُ لِلْجَبِينِ ﴿١٠٣﴾

104. तब हम ने उसे आवाज़ दी कि हे इब्राहीम!

وَنَادَيْنَاهُ أَن يَا إِبْرَاهِيمُ ﴿١٠٤﴾

105. तू ने सच्च कर दिया अपना स्वप्न। इसी प्रकार हम प्रति फल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

قَدْ صَدَّقْتَ الرُّؤْيَا ۚ إِنَّا كَذَٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِينَ ﴿١٠٥﴾

106. वास्तव में यह खुली परीक्षा थी।

إِنَّ هَٰذَا لَهُوَ الْبَلَاءُ الْمُبِينُ ﴿١٠٦﴾

107. और हम ने उस के मुक्ति- प्रतिदान

وَفَدَيْنَاهُ بِذِبْحٍ عَظِيمٍ ﴿١٠٧﴾

1 अर्थात ऐसे स्थान की ओर जहाँ अपने पालनहार की इबादत कर सकूँ।

के रूप में प्रदान कर दी एक महान्[1] बलि।

108. तथा हम ने शेष रखी उस की शुभ चर्चा पिछलों में।

وَتَرَكْنَا عَلَيْهِ فِي الْآخِرِينَ

109. सलाम है इब्राहीम पर।

سَلَامٌ عَلَىٰ إِبْرَاهِيمَ

110. इसी प्रकार हम प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

كَذَٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِينَ

111. निश्चय ही वह हमारे ईमान वाले भक्तों में से था।

إِنَّهُ مِنْ عِبَادِنَا الْمُؤْمِنِينَ

112. तथा हम ने उसे शुभसूचना दी इसहाक नबी की, जो सदा- चारियों में[2] होगा।

وَبَشَّرْنَاهُ بِإِسْحَاقَ نَبِيًّا مِنَ الصَّالِحِينَ

113. तथा हम ने बरकत (विभूति) अवतरित की उस पर तथा इसहाक पर। और उन दोनों की संतति में से कोई सदाचारी है और कोई अपने लिये खुला अत्याचारी।

وَبَارَكْنَا عَلَيْهِ وَعَلَىٰ إِسْحَاقَ ۚ وَمِنْ ذُرِّيَّتِهِمَا مُحْسِنٌ وَظَالِمٌ لِنَفْسِهِ مُبِينٌ

114. तथा हम ने उपकार किया मूसा और हारून पर।

وَلَقَدْ مَنَنَّا عَلَىٰ مُوسَىٰ وَهَارُونَ

115. तथा मुक्त किया दोनों को और उन

وَنَجَّيْنَاهُمَا وَقَوْمَهُمَا مِنَ الْكَرْبِ الْعَظِيمِ

---

1 यह महान् बलि एक मेंढा था। जिसे जिब्रील (अलैहिस्सलाम) द्वारा स्वर्ग से भेजा गया। जो आप के प्रिय पुत्र इस्माईल (अलैहिस्सलाम) के स्थान पर बलि दिया गया। फिर इस विधि को प्रलय तक के लिये अल्लाह के समिप्य का एक साधन तथा ईदुल अज़्हा (बक़रईद) का पियवर कर्म बना दिया गया। जिसे संसार के सभी मुसलमान ईदुल अज़्हा में करते हैं।

2 इस आयत से विद्वित होता है कि इब्राहीम (अलैहिस्सलाम) को इस बलि के पश्चात् दूसरे पुत्र आदरणीय इसहाक की शुभ सूचना दी गई। इस से ज्ञान हुआ कि बलि इस्माईल (अलैहिस्सलाम) की दी गई थी। और दोनों की आयु में लग-भग चौदह वर्ष का अन्तर है।

कि जाति को घोर व्यग्रता से।

116. तथा हम ने सहायता की उन की तो वही प्रभावशाली हो गये।

وَنَصَرْنٰهُمْ فَكَانُوْا هُمُ الْغٰلِبِيْنَ

117. तथा हम ने प्रदान की दोनों को प्रकाशमय पुस्तक (तौरात)।

وَاٰتَيْنٰهُمَا الْكِتٰبَ الْمُسْتَبِيْنَ

118. और हम ने दर्शाई दोनों को सीधी डगर।

وَهَدَيْنٰهُمَا الصِّرَاطَ الْمُسْتَقِيْمَ

119. तथा शेष रखी दोनों की शुभ चर्चा पिछलों में।

وَتَرَكْنَا عَلَيْهِمَا فِي الْاٰخِرِيْنَ

120. सलाम है मूसा तथा हारून पर।

سَلٰمٌ عَلٰى مُوْسٰى وَهٰرُوْنَ

121. हम इसी प्रकार प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

اِنَّا كَذٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِيْنَ

122. वस्तुतः वह दोनों हमारे ईमान वाले भक्तों में थे।

اِنَّهُمَا مِنْ عِبَادِنَا الْمُؤْمِنِيْنَ

123. तथा निश्चय इल्यास नबियों में से था।

وَاِنَّ اِلْيَاسَ لَمِنَ الْمُرْسَلِيْنَ

124. जब कहा उस ने अपनी जाति सेः क्या तुम डरते नहीं हो?

اِذْ قَالَ لِقَوْمِهٖٓ اَلَا تَتَّقُوْنَ

125. क्या तुम बअ्ल (नामक मुर्ति) को पुकारते हो? तथा त्याग रहे हो सर्वोत्तम उत्पत्ति कर्ता को?

اَتَدْعُوْنَ بَعْلًا وَّتَذَرُوْنَ اَحْسَنَ الْخٰلِقِيْنَ

126. अल्लाह ही तुम्हारा पालनहार है, तथा तुम्हारे प्रथम पूर्वजों का पालनहार है।

اللّٰهَ رَبَّكُمْ وَرَبَّ اٰبَآئِكُمُ الْاَوَّلِيْنَ

127. अन्ततः उन्होंने झुठला दिया उस को। तो निश्चय वही (नरक में) उपस्थित होंगे।

فَكَذَّبُوْهُ فَاِنَّهُمْ لَمُحْضَرُوْنَ

**128.** किन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।

إِلَّا عِبَادَ اللَّهِ الْمُخْلَصِينَ ١٢٨

**129.** तथा शेष रखी हम ने उसकी शुभ चर्चा पिछलों में।

وَتَرَكْنَا عَلَيْهِ فِي الْآخِرِينَ ١٢٩

**130.** सलाम है इल्यासीन[1] पर।

سَلَامٌ عَلَىٰ إِلْ يَاسِينَ ١٣٠

**131.** वास्तव में हम इसी प्रकार प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

إِنَّا كَذَٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِينَ ١٣١

**132.** वस्तुतः वह हमारे ईमान वाले भक्तों में से था।

إِنَّهُ مِنْ عِبَادِنَا الْمُؤْمِنِينَ ١٣٢

**133.** तथा निश्चय लूत नबियों में से था।

وَإِنَّ لُوطًا لَمِنَ الْمُرْسَلِينَ ١٣٣

**134.** जब हम ने मुक्त किया उस को तथा उस के सब परिजनों को।

إِذْ نَجَّيْنَاهُ وَأَهْلَهُ أَجْمَعِينَ ١٣٤

**135.** एक बुढ़िया[2] के सिवा, जो पीछे रह जाने वालों में थी।

إِلَّا عَجُوزًا فِي الْغَابِرِينَ ١٣٥

**136.** फिर हम ने अन्यों को तहस नहस कर दिया।

ثُمَّ دَمَّرْنَا الْآخَرِينَ ١٣٦

**137.** तथा तुम[3] गुज़रते हो उन (की निर्जन बस्तियों) पर प्रातः के समय।

وَإِنَّكُمْ لَتَمُرُّونَ عَلَيْهِمْ مُصْبِحِينَ ١٣٧

**138.** तथा रात्रि में। तो क्या तुम समझते नहीं हो?

وَبِاللَّيْلِ ۚ أَفَلَا تَعْقِلُونَ ١٣٨

**139.** तथा निश्चय यूनुस नबियों में से था।

وَإِنَّ يُونُسَ لَمِنَ الْمُرْسَلِينَ ١٣٩

---

1 इल्यासीनः इल्यास ही का एक उच्चारण है। उन्हें अन्य धर्म ग्रन्थों में इलया भी कहा गया है।

2 यह लूत (अलैहिस्सलाम) की काफ़िर पत्नी थी।

3 मक्का वासियों को संबोधित किया गया है।

إِذْ أَبَقَ إِلَى الْفُلْكِ الْمَشْحُونِ

**140.** जब वह भाग[1] गया भरी नाव की ओर।

فَسَاهَمَ فَكَانَ مِنَ الْمُدْحَضِينَ

**141.** फिर नाम निकाला गया तो वह हो गया फेंके हुओं में से।

فَالْتَقَمَهُ الْحُوتُ وَهُوَ مُلِيمٌ

**142.** तो निगल लिया उसे मछली ने, और वह निन्दित था।

فَلَوْلَا أَنَّهُ كَانَ مِنَ الْمُسَبِّحِينَ

**143.** तो यदि न होता अल्लाह की पवित्रता का वर्णन करने वालों में।

لَلَبِثَ فِي بَطْنِهِ إِلَىٰ يَوْمِ يُبْعَثُونَ

**144.** तो वह रह जाता उस के उदर में उस दिन तक जब सब पुनः जीवित किये[2] जायेंगे।

فَنَبَذْنَاهُ بِالْعَرَاءِ وَهُوَ سَقِيمٌ

**145.** तो हम ने फेंक दिया उसे खुले मैदान में और वह रोगी[3] था।

وَأَنْبَتْنَا عَلَيْهِ شَجَرَةً مِنْ يَقْطِينٍ

**146.** और उगा दिया उस[4] पर लताओं का एक वृक्ष।

وَأَرْسَلْنَاهُ إِلَىٰ مِائَةِ أَلْفٍ أَوْ يَزِيدُونَ

**147.** तथा हम ने उसे रसूल बना कर भेजा एक लाख बल्कि अधिक की ओर।

فَآمَنُوا فَمَتَّعْنَاهُمْ إِلَىٰ حِينٍ

**148.** तो वह ईमान लाये। फिर हम ने उन्हें सुख - सुविधा प्रदान की एक समय[5] तक।

---

1 अल्लाह की अनुमति के बिना अपने नगर से नगर वासियों को यातना के आने की सूचना देकर निकल गये। और नाव पर सवार हो गये। नाव सागर की लहरों में घिर गई। इसलिये बोझ कम करने के लिये नाम निकाला गया। तो यूनुस (अलैहिस्सलाम) का नाम निकला और उन्हें समुद्र में फेंक दिया गया।

2 अर्थात प्रलय के दिन तक। (देखियेः सूरह अम्बिया, आयतः 87)

3 अर्थात निर्बल नवजात शिशु के समान।

4 रक्षा के लिये।

5 देखियेः सूरह यूनुस।

149. तो (हे नबी!) आप उन से प्रश्न करें कि क्या आप के पालनहार के लिये तो पुत्रियाँ हों और उन के लिये पुत्र?

فَاسْتَفْتِهِمْ أَلِرَبِّكَ الْبَنَاتُ وَلَهُمُ الْبَنُونَ

150. अथवा क्या हम ने पैदा किया है फ़रिश्तों को नारियाँ। और वह उस समय उपस्थित[1] थे?

أَمْ خَلَقْنَا الْمَلَائِكَةَ إِنَاثًا وَهُمْ شَاهِدُونَ

151. सावधान! वास्तव में वह अपने मन से बना कर यह बात कह रहें हैं।

أَلَا إِنَّهُم مِّنْ إِفْكِهِمْ لَيَقُولُونَ

152. कि अल्लाह ने संतान बनाई है। और निश्चय वह मिथ्या भाषी हैं।

وَلَدَ اللَّهُ وَإِنَّهُمْ لَكَاذِبُونَ

153. क्या अल्लाह ने प्राथमिक्ता दी है पुत्रियों को पुत्रों पर?

أَصْطَفَى الْبَنَاتِ عَلَى الْبَنِينَ

154. तुम्हें क्या हो गया है, तुम कैसा निर्णय दे रहे हो?

مَا لَكُمْ كَيْفَ تَحْكُمُونَ

155. तो क्या तुम शिक्षा ग्रहण नहीं करते?

أَفَلَا تَذَكَّرُونَ

156. अथवा तुम्हारे पास कोई प्रत्यक्ष प्रमाण है?

أَمْ لَكُمْ سُلْطَانٌ مُّبِينٌ

157. तो अपनी पुस्तक लाओ यदि तुम सत्यवादी हो?

فَأْتُوا بِكِتَابِكُمْ إِن كُنتُمْ صَادِقِينَ

158. और उन्होंने बना दिया अल्लाह तथा जिन्नों के मध्य वंश-संबंध। जब कि जिन्न स्वयं जानते हैं कि वह अल्लाह के समक्ष निश्चय उपस्थित किये[2] जायेंगे।

وَجَعَلُوا بَيْنَهُ وَبَيْنَ الْجِنَّةِ نَسَبًا ۚ وَلَقَدْ عَلِمَتِ الْجِنَّةُ إِنَّهُمْ لَمُحْضَرُونَ

1 इस में मक्का के मिश्रणवादियों का खण्डन किया जा रहा है जो फ़रिश्तों को देवियाँ तथा अल्लाह की पुत्रियाँ कहते थे। जब कि वह स्वयं पुत्रियों के जन्म को अप्रिय मानते थे।

2 अर्थात यातना के लिये। तो यदि वे उस के संबंधी होते तो उन्हें यातना क्यों देता?

159. अल्लाह पवित्र है उन गुणों से जिस का वह वर्णन कर रहे हैं।

سُبْحَٰنَ ٱللَّهِ عَمَّا يَصِفُونَ ١٥٩

160. परन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।[1]

إِلَّا عِبَادَ ٱللَّهِ ٱلْمُخْلَصِينَ ١٦٠

161. तो निश्चय तुम तथा तुम्हारे पूज्य।

فَإِنَّكُمْ وَمَا تَعْبُدُونَ ١٦١

162. तुम सब किसी एक को भी कुपथ नहीं कर सकते।

مَآ أَنتُمْ عَلَيْهِ بِفَٰتِنِينَ ١٦٢

163. उस के सिवा जो नरक में झोंका जाने वाला है।

إِلَّا مَنْ هُوَ صَالِ ٱلْجَحِيمِ ١٦٣

164. और नहीं है हम (फ़रिश्तों) में से कोई परन्तु उस का एक नियमित स्थान है।

وَمَا مِنَّآ إِلَّا لَهُۥ مَقَامٌ مَّعْلُومٌ ١٦٤

165. तथा हम ही (आज्ञापालन के लिये) पंक्तिबद्ध हैं।

وَإِنَّا لَنَحْنُ ٱلصَّآفُّونَ ١٦٥

166. और हम ही तस्बीह (पवित्रता गान) करने वाले हैं।

وَإِنَّا لَنَحْنُ ٱلْمُسَبِّحُونَ ١٦٦

167. तथा वह (मुश्रिक) तो कहा करते थे कि:

وَإِن كَانُوا۟ لَيَقُولُونَ ١٦٧

168. यदि हमारे पास कोई स्मृति (पुस्तक) होती जो पहले लोगों में आई...

لَوْ أَنَّ عِندَنَا ذِكْرًا مِّنَ ٱلْأَوَّلِينَ ١٦٨

169. तो हम अवश्य अल्लाह के शुद्ध भक्तों में से हो जाते।

لَكُنَّا عِبَادَ ٱللَّهِ ٱلْمُخْلَصِينَ ١٦٩

170. (फिर जब आ गयी) तो उन्होंने कुर्आन के साथ कुफ़्र कर दिया अतः शीघ्र ही उन्हें ज्ञान हो जायेगा।

فَكَفَرُوا۟ بِهِۦ فَسَوْفَ يَعْلَمُونَ ١٧٠

171. और पहले ही हमारा वचन हो चुका

وَلَقَدْ سَبَقَتْ كَلِمَتُنَا لِعِبَادِنَا ٱلْمُرْسَلِينَ ١٧١

1 वह अल्लाह को ऐसे दुर्गुणों से युक्त नहीं करते।

है अपने भेजे हुये भक्तों के लिये।

إِنَّهُمْ لَهُمُ الْمَنْصُورُونَ ﴿١٧٢﴾

172. कि निश्चय उन्हीं की सहायता की जायेगी।

وَإِنَّ جُنْدَنَا لَهُمُ الْغَالِبُونَ ﴿١٧٣﴾

173. तथा वास्तव में हमारी सेना ही प्रभावशाली (विजयी) होने वाली है।

فَتَوَلَّ عَنْهُمْ حَتَّىٰ حِينٍ ﴿١٧٤﴾

174. तो आप मुँह फेर लें उन से कुछ समय तक।

وَأَبْصِرْهُمْ فَسَوْفَ يُبْصِرُونَ ﴿١٧٥﴾

175. तथा उन्हें देखते रहें। वह भी शीघ्र ही देख लेंगे।

أَفَبِعَذَابِنَا يَسْتَعْجِلُونَ ﴿١٧٦﴾

176. तो क्या वह हमारी यातना की शीघ्र माँग कर रहे हैं।

فَإِذَا نَزَلَ بِسَاحَتِهِمْ فَسَاءَ صَبَاحُ الْمُنْذَرِينَ ﴿١٧٧﴾

177. तो जब वह उतर आयेगी उन के मैदानों में तो बुरा हो जायेगा सावधान किये हुओं का सवेरा।

وَتَوَلَّ عَنْهُمْ حَتَّىٰ حِينٍ ﴿١٧٨﴾

178. और आप मुँह फेर लें उन से कुछ समय तक।

وَأَبْصِرْ فَسَوْفَ يُبْصِرُونَ ﴿١٧٩﴾

179. तथा देखते रहें, अन्ततः वह (भी) देख लेंगे।

سُبْحَانَ رَبِّكَ رَبِّ الْعِزَّةِ عَمَّا يَصِفُونَ ﴿١٨٠﴾

180. पबित्र है आप का पालनहार गौरव का स्वामी उस बात से जो वह बना रहे हैं।

وَسَلَامٌ عَلَى الْمُرْسَلِينَ ﴿١٨١﴾

181. तथा सलाम है रसूलों पर।

وَالْحَمْدُ لِلَّهِ رَبِّ الْعَالَمِينَ ﴿١٨٢﴾

182. तथा सभी प्रशंसा अल्लाह सर्वलोक के पालनहार के लिये है।

# सूरह स़ाद - 38



## सूरह स़ाद के संक्षिप्त विषय

यह सूरह मक्की है, इस में 88 आयतें हैं।

- इस में पहले अच्छर (स़ाद) आया है जिस के कारण इस का नाम ((सूरह स़ाद)) है।
- इस की आरंभिक आयतों में क़ुर्आन के शिक्षाप्रद पुस्तक होने की चर्चा करते हुये यह चेतावनी दी गई है कि जो इसे नहीं मानेंगे वह अपने आप को बुरे परिणाम तक पहुँचायेंगे।
- आयत 12 से 16 तक उन जातियों का बुरा अन्त बताया गया है जिन्होंने रसूलों को झुठलाया। फिर आयत 17 से 24 तक नबियों के, अल्लाह की ओर ध्यानमग्न होने की चर्चा की गई है। फिर अल्लाह की आज्ञा का पालन करने और न करने दोनों का परलोक में अलग-अलग परिणाम बताया गया है।
- आयत 65 से 85 तक में बताया है कि नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) सावधान करने के लिये आये हैं। और आप के विरोध करने का वही फल होगा जो इब्लीस के अभिमान का हुआ।
- अन्तिम आयतों में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा क़ुर्आन के सत्य होने तथा क़ुर्आन की बताई हुयी बातों के अवश्य पूरी होने की ओर संकेत किये गये हैं।

अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِیْمِ

1. स़ाद। शपथ है शिक्षा प्रद क़ुर्आन की!

صٓ وَالْقُرْاٰنِ ذِی الذِّكْرِ ۟

2. बल्कि जो काफ़िर हो गये वह एक गर्व तथा विरोध में ग्रस्त हैं।

بَلِ الَّذِیْنَ كَفَرُوْا فِیْ عِزَّةٍ وَّشِقَاقٍ ۟

3. हम ने विनाश किया है इन से पूर्व बहुत से समुदायों का। तो वह पुकारने लगे। और नहीं होता वह बचने का समय।

كَمْ اَهْلَكْنَا مِنْ قَبْلِهِمْ مِّنْ قَرْنٍ فَنَادَوْا وَّلَاتَ حِیْنَ مَنَاصٍ ۟

4. तथा उन्हें आश्चर्य हुआ कि आ गया उन के पास उन्हीं में से एक सचेत करने[1] वाला! और कह दिया काफ़िरों ने कि यह तो बड़ा झूठा जादूगर है।

وَعَجِبُوٓا أَن جَآءَهُم مُّنذِرٌ مِّنْهُمْ ۖ وَقَالَ ٱلْكَٰفِرُونَ
هَٰذَا سَٰحِرٌ كَذَّابٌ

5. क्या उस ने बना दिया है सब पूज्यों को एक पूज्य? यह तो बड़े आश्चर्य का विषय है।

أَجَعَلَ ٱلْـَٔالِهَةَ إِلَٰهًا وَٰحِدًا ۖ إِنَّ هَٰذَا لَشَىْءٌ عُجَابٌ

6. तथा चल दिये उन के प्रमुख (यह) कहते हुये कि चलो दृढ़ रहो अपने पूज्यों पर। इस बात का कुछ और ही लक्ष्य[2] है।

وَٱنطَلَقَ ٱلْمَلَأُ مِنْهُمْ أَنِ ٱمْشُوا وَٱصْبِرُوا عَلَىٰٓ ءَالِهَتِكُمْ ۖ
إِنَّ هَٰذَا لَشَىْءٌ يُرَادُ

7. हम ने नहीं सुनी यह बात प्राचीन धर्मों में, यह तो बस मन- घड़त बात है।

مَا سَمِعْنَا بِهَٰذَا فِى ٱلْمِلَّةِ ٱلْـَٔاخِرَةِ إِنْ هَٰذَآ إِلَّا
ٱخْتِلَٰقٌ

8. क्या उसी पर उतारी गई है यह शिक्षा (कुर्आन) हमारे बीच में से? बल्कि वह संदेह में हैं मेरी शिक्षा से। बल्कि उन्होंने अभी यातना नहीं चखी है।

أَءُنزِلَ عَلَيْهِ ٱلذِّكْرُ مِنۢ بَيْنِنَا ۚ بَلْ هُمْ فِى شَكٍّ مِّن
ذِكْرِى ۖ بَل لَّمَّا يَذُوقُوا عَذَابِ

9. अथवा उन के पास हैं आप के अत्यंत प्रभुत्वशाली प्रदाता पालनहार की दया के कोष।[3]

أَمْ عِندَهُمْ خَزَآئِنُ رَحْمَةِ رَبِّكَ ٱلْعَزِيزِ ٱلْوَهَّابِ

10. अथवा उन्हीं का है राज्य आकाशों तथा धरती का। और जो कुछ उन दोनों के मध्य है? तो उन्हें

أَمْ لَهُم مُّلْكُ ٱلسَّمَٰوَٰتِ وَٱلْأَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا ۖ
فَلْيَرْتَقُوا فِى ٱلْأَسْبَٰبِ

---

1 अर्थात मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम)।

2 अर्थात एकेश्वरवाद की यह बात सत्य नहीं है और ऐसी बात अपने किसी स्वार्थ के लिये की जा रही है।

3 कि वह जिसे चाहें नबी बनायें?

चाहिये कि चढ़ जायें (आकाशों में) रस्सियाँ तान[1] कर।

11. यह एक तुच्छ सेना है यहाँ पराजित सेनाओं[2] में से।

جُندٌ مَّا هُنَالِكَ مَهْزُومٌ مِّنَ الْأَحْزَابِ ۝

12. झुठलाया इन से पहले नूह तथा आद और शक्तिवान फ़िरऔन की जाति ने।

كَذَّبَتْ قَبْلَهُمْ قَوْمُ نُوحٍ وَعَادٌ وَفِرْعَوْنُ ذُو الْأَوْتَادِ ۝

13. तथा समूद और लूत की जाति एवं बन के वासियों[3] ने। यही सेनायें हैं।

وَثَمُودُ وَقَوْمُ لُوطٍ وَأَصْحَابُ لْئَيْكَةِ ۚ أُولَٰئِكَ الْأَحْزَابُ ۝

14. इन सभी ने झुठलाया रसूलों को, तो मेरी यातना सिद्ध हो गई।

إِن كُلٌّ إِلَّا كَذَّبَ الرُّسُلَ فَحَقَّ عِقَابِ ۝

15. और यह नहीं प्रतीक्षा कर रहे हैं परन्तु एक कर्कश ध्वनि की जिस के लिये कुछ भी देर नहीं होगी।

وَمَا يَنظُرُ هَٰؤُلَاءِ إِلَّا صَيْحَةً وَاحِدَةً مَّا لَهَا مِن فَوَاقٍ ۝

16. तथा उन्होंने कहा कि हे हमारे पालनहार! शीघ्र प्रदान कर दे हमारे लिये हमारी (यातना का) भाग हिसाब के दिन से पहले।[4]

وَقَالُوا رَبَّنَا عَجِّل لَّنَا قِطَّنَا قَبْلَ يَوْمِ الْحِسَابِ ۝

17. आप सहन करें उस पर जो वे कह रहे हैं। तथा याद करें हमारे भक्त दावूद को जो अत्यंत शक्तिशाली था निश्चय वह ध्यान मग्न था।

اصْبِرْ عَلَىٰ مَا يَقُولُونَ وَاذْكُرْ عَبْدَنَا دَاوُودَ ذَا الْأَيْدِ ۖ إِنَّهُ أَوَّابٌ ۝

1 और मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) पर प्रकाशना के अवतरण को रोक दें।

2 अर्थात इन मक्का वासियों के पराजित होने में देर नहीं होगी।

3 इस से अभिप्राय शुऐब (अलैहिस्सलाम) की जाति है। (देखियेः सूरह, शुअरा आयतः 176)

4 अर्थात वह उपहास स्वरूप कहते हैं कि प्रलय से पहले ही संसार में हमें यातना मिल जाये। अर्थ यह है कि हमें कोई यातना नहीं दी जायेगी।

18. हम ने वशवर्ती कर दिया था पर्वतों को जो उसके साथ पवित्रता गान करते थे संध्या तथा प्रातः।

إِنَّا سَخَّرْنَا الْجِبَالَ مَعَهُ يُسَبِّحْنَ بِالْعَشِيِّ وَالْإِشْرَاقِ ﴿١٨﴾

19. तथा पक्षियों को एकत्रित किये हुये, प्रत्येक उस के आधीन ध्यान मगन रहते थे।

وَالطَّيْرَ مَحْشُورَةً ۖ كُلٌّ لَّهُ أَوَّابٌ ﴿١٩﴾

20. और हम ने दृढ़ किया उस के राज्य को और हम ने प्रदान की उसे नबूवत तथा निर्णय शक्ति।

وَشَدَدْنَا مُلْكَهُ وَآتَيْنَاهُ الْحِكْمَةَ وَفَصْلَ الْخِطَابِ ﴿٢٠﴾

21. तथा क्या आया आप के पास दो पक्षों का समाचार जब वह दीवार फांद कर मेहराब (वंदना स्थल) में आ गये?

وَهَلْ أَتَاكَ نَبَأُ الْخَصْمِ إِذْ تَسَوَّرُوا الْمِحْرَابَ ﴿٢١﴾

22. जब उन्होंने प्रवेश किया दावूद पर तो वह घबरा गया उन से। उन्होंने कहाः डरिये नहीं। हम दो पक्ष हैं अत्याचार किया है हम में से एक ने दूसरे पर। तो आप निर्णय कर दें हमारे बीच सत्य (न्याय) के साथ। तथा अन्याय न करें तथा हमें दर्शा दें सीधी राह।

إِذْ دَخَلُوا عَلَىٰ دَاوُودَ فَفَزِعَ مِنْهُمْ ۖ قَالُوا لَا تَخَفْ ۖ خَصْمَانِ بَغَىٰ بَعْضُنَا عَلَىٰ بَعْضٍ فَاحْكُم بَيْنَنَا بِالْحَقِّ وَلَا تُشْطِطْ وَاهْدِنَا إِلَىٰ سَوَاءِ الصِّرَاطِ ﴿٢٢﴾

23. यह मेरा भाई है उस के पास निन्नावे भेड़ हैं। और मेरे एक भेड़ है। तो यह कहता है कि वह (भी) मुझे दे दो। और यह प्रभावशाली हो गया मुझ पर बात करने में।

إِنَّ هَٰذَا أَخِي لَهُ تِسْعٌ وَتِسْعُونَ نَعْجَةً وَلِيَ نَعْجَةٌ وَاحِدَةٌ فَقَالَ أَكْفِلْنِيهَا وَعَزَّنِي فِي الْخِطَابِ ﴿٢٣﴾

24. दावूद ने कहाः उस ने तुम पर अवश्य अत्याचार किया तुम्हारी भेड़ को (मिलाने की) माँग कर के अपनी भेड़ों में। तथा बहुत से साझी एक दूसरे पर अत्याचार करते हैं उन के सिवा जो

قَالَ لَقَدْ ظَلَمَكَ بِسُؤَالِ نَعْجَتِكَ إِلَىٰ نِعَاجِهِ ۖ وَإِنَّ كَثِيرًا مِّنَ الْخُلَطَاءِ لَيَبْغِي بَعْضُهُمْ عَلَىٰ بَعْضٍ إِلَّا الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا الصَّالِحَاتِ وَقَلِيلٌ مَّا هُمْ

وَظَنَّ دَاوُدُ أَنَّمَا فَتَنَّاهُ فَاسْتَغْفَرَ رَبَّهُ وَخَرَّ رَاكِعًا وَأَنَابَ ۩

ईमान लाये तथा सदाचार किये। और बहुत थोड़े है ऐसे लोग। और दावूद ने भाँप लिया की हम ने उस की परीक्षा ली है तो सहसा उस ने क्षमायाचना कर ली। और गिर गया सज्दे में तथा ध्यान मग्न हो गया।

فَغَفَرْنَا لَهُ ذَٰلِكَ ۖ وَإِنَّ لَهُ عِندَنَا لَزُلْفَىٰ وَحُسْنَ مَآبٍ ﴿٢٥﴾

25. तो हम ने क्षमा कर दिया उस के लिये वह। तथा उस के लिये हमारे पास निश्चय सामिप्य है तथा अच्छा स्थान।

يَا دَاوُدُ إِنَّا جَعَلْنَاكَ خَلِيفَةً فِي الْأَرْضِ فَاحْكُم بَيْنَ النَّاسِ بِالْحَقِّ وَلَا تَتَّبِعِ الْهَوَىٰ فَيُضِلَّكَ عَن سَبِيلِ اللَّهِ ۚ إِنَّ الَّذِينَ يَضِلُّونَ عَن سَبِيلِ اللَّهِ لَهُمْ عَذَابٌ شَدِيدٌ بِمَا نَسُوا يَوْمَ الْحِسَابِ ﴿٢٦﴾

26. हे दावूद! हम ने तुझे राज्य दिया है धरती में। अतः निर्णय कर लोगों के बीच सत्य (न्याय) के साथ तथा अनुसरण न कर आकांक्षा का। अन्यथा वह कुपथ कर देगी तुझे अल्लाह की राह से। निःसंदेह जो कुपथ हो जायेंगे अल्लाह की राह [1]से तो उन्हीं के लिये घोर यातना है, इस कारण कि वह भूल गये हिसाब का दिन।

وَمَا خَلَقْنَا السَّمَاءَ وَالْأَرْضَ وَمَا بَيْنَهُمَا بَاطِلًا ۚ ذَٰلِكَ ظَنُّ الَّذِينَ كَفَرُوا ۚ فَوَيْلٌ لِّلَّذِينَ كَفَرُوا مِنَ النَّارِ ﴿٢٧﴾

27. तथा नहीं पैदा किया है हम ने आकाश और धरती को तथा जो कुछ उन के बीच है व्यर्थ। यह तो उन का विचार है जो काफ़िर हो गये। तो विनाश है उन के लिये जो काफ़िर हो गये अग्नि से।

أَمْ نَجْعَلُ الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا الصَّالِحَاتِ كَالْمُفْسِدِينَ فِي الْأَرْضِ أَمْ نَجْعَلُ الْمُتَّقِينَ كَالْفُجَّارِ ﴿٢٨﴾

28. क्या हम कर देंगे उन्हें जो ईमान लाये तथा सदाचार किये उन के समान जो उपद्रवी हैं धरती में? या कर देंगे आज्ञाकारियों को उल्लंघनकारियों के समान?[2]

1 अल्लाह की राह से अभिप्राय उस का धर्म विधान है।

2 यह प्रश्न नकारात्मक है और अर्थ यह कि दोनों का परिणाम समान नहीं होगा।

كِتٰبٌ اَنۡزَلۡنٰهُ اِلَيۡكَ مُبٰرَكٌ لِّيَدَّبَّرُوۡۤا اٰيٰتِهٖ وَلِيَتَذَكَّرَ اُولُوا الۡاَلۡبَابِ

29. यह (कुर्आन) एक शुभ पुस्तक है। जिसे हम ने अवतरित किया है आप की ओर, ताकि लोग विचार करें उस की आयतों पर। और ताकि शिक्षा ग्रहण करें मतिमान।

وَوَهَبۡنَا لِدَاوٗدَ سُلَيۡمٰنَ ؕ نِعۡمَ الۡعَبۡدُ ؕ اِنَّهٗۤ اَوَّابٌ

30. तथा हम ने प्रदान किया दावूद को सुलैमान (नामक पुत्र)। वह अति ध्यान मग्न था।

اِذۡ عُرِضَ عَلَيۡهِ بِالۡعَشِىِّ الصّٰفِنٰتُ الۡجِيَادُ

31. जब प्रस्तुत किये गये उस के समक्ष संध्या के समय सधे हुये वेग गामी घोड़े।

فَقَالَ اِنِّىۡۤ اَحۡبَبۡتُ حُبَّ الۡخَيۡرِ عَنۡ ذِكۡرِ رَبِّىۡ ۚ حَتّٰى تَوَارَتۡ بِالۡحِجَابِ

32. तो कहाः मैं ने प्राथमिक्ता दी इन घोड़ों के प्रेम को अपने पालनहार के स्मरण पर। यहाँ तक कि वह ओझल हो गये।

رُدُّوۡهَا عَلَىَّ ؕ فَطَفِقَ مَسۡحًۢا بِالسُّوۡقِ وَالۡاَعۡنَاقِ

33. उन्हें वापिस लाओ मेरे पास। फिर हाथ फेरने लगे उन की पिंडलियों तथा गर्दनों पर।

وَلَقَدۡ فَتَنَّا سُلَيۡمٰنَ وَاَلۡقَيۡنَا عَلٰى كُرۡسِيِّهٖ جَسَدًا ثُمَّ اَنَابَ

34. और हम ने परीक्षा[1] ली सुलैमान कि तथा डाल दिया उस के सिंहासन पर एक धड़। फिर वह ध्यान मग्न हो गया।

قَالَ رَبِّ اغۡفِرۡ لِىۡ وَهَبۡ لِىۡ مُلۡكًا لَّا يَنۡۢبَغِىۡ لِاَحَدٍ مِّنۡۢ بَعۡدِىۡ ۚ اِنَّكَ اَنۡتَ الۡوَهَّابُ

35. उस ने प्रार्थना कीः हे मेरे पालनहार! मुझ को क्षमा कर दे। तथा मुझे प्रदान कर ऐसा राज्य जो उचित

1 हदीस से भाष्यकारों ने लिखा है कि सुलैमान (अलैहिस्सलाम) ने एक बार कहा कि मैं आज रात अपनी सभी पत्नियों जिन की संख्या 70 अथवा 90 थी, से संभोग करूँगा। जिन से योध्दा घुड़ सवार पैदा होंगे जो अल्लाह की राह में जिहाद करेंगे। तथा उन्होंने यह नहीं कहाः यदि अल्लाह ने चाहा। जिस का परिणाम यह हुआ कि केवल एक ही पत्नी गर्भवती हुई। और उस ने भी अधूरे शिशु को जन्म दिया। नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने कहाः वह ((यदि अल्लाह ने चाहा)) कह देते तो सब योद्धा पैदा होते। (सहीह बुख़ारी, हदीसः 6639, सहीह मुस्लिम, हदीसः 1656)

न हो किसी के लिये मेरे पश्चात्। वास्तव में तू ही अति प्रदाता है।

36. तो हम ने बश में कर दिया उस के लिये वायु को जो चल रही थी धीमी गति से उस के आदेश से वह जहाँ चाहता।

فَسَخَّرْنَا لَهُ الرِّيْحَ تَجْرِيْ بِاَمْرِهٖ رُخَآءً حَيْثُ اَصَابَ ﴿٣٦﴾

37. तथा शैतानों को प्रत्येक प्रकार के निर्माता, तथा ग़ोता ख़ोर को।

وَالشَّيٰطِيْنَ كُلَّ بَنَّآءٍ وَّغَوَّاصٍ ﴿٣٧﴾

38. तथा दूसरों को बंधे हुये बेड़ियों में।

وَّاٰخَرِيْنَ مُقَرَّنِيْنَ فِي الْاَصْفَادِ ﴿٣٨﴾

39. यह हमारा प्रदान है। तो उपकार करो अथवा रोक लो, कोई हिसाब नहीं।

هٰذَا عَطَآؤُنَا فَامْنُنْ اَوْ اَمْسِكْ بِغَيْرِ حِسَابٍ ﴿٣٩﴾

40. और वास्तव में उस के लिये हमारे पास सामिप्य तथा उत्तम स्थान है।

وَاِنَّ لَهٗ عِنْدَنَا لَزُلْفٰى وَحُسْنَ مَاٰبٍ ﴿٤٠﴾

41. तथा याद करो हमारे भक्त अय्यूब को। जब उस ने पुकारा अपने पालनहार को कि शैतान ने मुझ को पहुँचाया[1] है दुख, तथा यातना।

وَاذْكُرْ عَبْدَنَآ اَيُّوْبَ اِذْ نَادٰى رَبَّهٗٓ اَنِّيْ مَسَّنِيَ الشَّيْطٰنُ بِنُصْبٍ وَّعَذَابٍ ﴿٤١﴾

42. अपना पाँव (धरती पर) मार। यह है शीतल स्नान तथा पीने का जल।

اُرْكُضْ بِرِجْلِكَ هٰذَا مُغْتَسَلٌۢ بَارِدٌ وَّشَرَابٌ ﴿٤٢﴾

43. और हम ने प्रदान किया उसे उस का परिवार तथा उनके साथ और उन के समान। अपनी दया से, और मतिमानों की शिक्षा के लिये।

وَوَهَبْنَا لَهٗٓ اَهْلَهٗ وَمِثْلَهُمْ مَّعَهُمْ رَحْمَةً مِّنَّا وَذِكْرٰى لِاُولِي الْاَلْبَابِ ﴿٤٣﴾

44. तथा ले अपने हाथ में तीलियों की एक झाड़, तथा उस से मार और

وَخُذْ بِيَدِكَ ضِغْثًا فَاضْرِبْ بِّهٖ وَلَا تَحْنَثْ اِنَّا

1 अर्थात मेरे दुख तथा यातना के कारण मुझे शैतान उकसा रहा है तथा वह मुझे तेरी दया से निराश करना चाहता है।

وَجَدْنَٰهُ صَابِرًا ۚ نِّعْمَ ٱلْعَبْدُ ۖ إِنَّهُۥٓ أَوَّابٌ

अपनी शपथ भंग न कर। वास्तव[1] में हम ने उसे पाया धैर्य वान। निश्चय वह बड़ा ध्यान मग्न था।

وَٱذْكُرْ عِبَٰدَنَآ إِبْرَٰهِيمَ وَإِسْحَٰقَ وَيَعْقُوبَ أُو۟لِى ٱلْأَيْدِى وَٱلْأَبْصَٰرِ

45. तथा याद करो, हमारे भक्त इब्राहीम तथा इस्हाक एवं याकूब को, जो कर्म शक्ति तथा ज्ञानचक्षू[2] वाले थे।

إِنَّآ أَخْلَصْنَٰهُم بِخَالِصَةٍ ذِكْرَى ٱلدَّارِ

46. हम ने उन्हें विशेष कर लिया बड़ी विशेषता परलोक (आख़िरत) की याद के साथ।

وَإِنَّهُمْ عِندَنَا لَمِنَ ٱلْمُصْطَفَيْنَ ٱلْأَخْيَارِ

47. वास्तव में वह हमारे यहाँ उत्तम निर्वाचितों में से थे।

وَٱذْكُرْ إِسْمَٰعِيلَ وَٱلْيَسَعَ وَذَا ٱلْكِفْلِ ۖ وَكُلٌّ مِّنَ ٱلْأَخْيَارِ

48. तथा आप चर्चा करें इस्माईल तथा यसअ एवं ज़ुलकिफ़्ल की। और यह सभी निर्वाचितों में से थे।

هَٰذَا ذِكْرٌ ۚ وَإِنَّ لِلْمُتَّقِينَ لَحُسْنَ مَـَٔابٍ

49. यह (कुर्आन) एक शिक्षा है तथा निश्चय आज्ञाकारियों के लिये उत्तम स्थान है।

جَنَّٰتِ عَدْنٍ مُّفَتَّحَةً لَّهُمُ ٱلْأَبْوَٰبُ

50. स्थायी स्वर्ग खुले हुये हैं उन के लिये (उन के) द्वार।

مُتَّكِـِٔينَ فِيهَا يَدْعُونَ فِيهَا بِفَٰكِهَةٍ كَثِيرَةٍ وَشَرَابٍ

51. वे तकिये लगाये होंगे उन में। मागेंगे उन में बहुत से फल तथा पेय पदार्थ।

وَعِندَهُمْ قَٰصِرَٰتُ ٱلطَّرْفِ أَتْرَابٌ

52. तथा उन के पास आँखें सीमित रखने वाली समायु पत्नियाँ होंगी।

هَٰذَا مَا تُوعَدُونَ لِيَوْمِ ٱلْحِسَابِ

53. यह है जिस का वचन दिया जा रहा था तुम्हें हिसाब के दिन।

---

1 अय्यूब (अलैहिस्सलाम) की पत्नी से कुछ चूक हो गई जिस पर उन्होंने उसे सौ कोड़े मारने की शपथ ली थी।

2 अर्थात आज्ञा पालन में शक्तिवान तथा धर्म का बोध रखते थे।

54. यह है हमारी जीविका जिस का कोई अन्त नहीं है।

إِنَّ هَٰذَا لَرِزْقُنَا مَا لَهُ مِن نَّفَادٍ

55. यह है। और अवैज्ञाकारियों के लिये निश्चय बुरा स्थान है।

هَٰذَا ۚ وَإِنَّ لِلطَّاغِينَ لَشَرَّ مَآبٍ

56. नरक है, जिस में वे जायेंगे, क्या ही बुरा आवास है!

جَهَنَّمَ يَصْلَوْنَهَا فَبِئْسَ الْمِهَادُ

57. यह है। तो तुम चखो खौलता पानी तथा पीप।

هَٰذَا فَلْيَذُوقُوهُ حَمِيمٌ وَغَسَّاقٌ

58. तथा कुछ अन्य इसी प्रकार की विभिन्न यातनायें।

وَآخَرُ مِن شَكْلِهِ أَزْوَاجٌ

59. यह[1] एक और जत्था है जो घुसा आ रहा है तुम्हारे साथ। कोई स्वागत् नहीं है उन का। वास्तव में वह नरक में प्रवेश करने वाले हैं।

هَٰذَا فَوْجٌ مُّقْتَحِمٌ مَّعَكُمْ ۖ لَا مَرْحَبًا بِهِمْ ۚ إِنَّهُمْ صَالُو النَّارِ

60. वह उत्तर देंगेः बल्कि तुम। तुम्हारा कोई स्वागत् नहीं। तुम्हीं आगे लाये हो इस (यातना) को हमारे। तो यह बुरा निवास है।

قَالُوا بَلْ أَنتُمْ لَا مَرْحَبًا بِكُمْ ۖ أَنتُمْ قَدَّمْتُمُوهُ لَنَا ۖ فَبِئْسَ الْقَرَارُ

61. (फिर) वह कहेंगेः हमारे पालनहार! जो हमारे आगे लाया है इसे, उस को दुगनी यातना दे नरक में।

قَالُوا رَبَّنَا مَن قَدَّمَ لَنَا هَٰذَا فَزِدْهُ عَذَابًا ضِعْفًا فِي النَّارِ

62. तथा (नारकी) कहेंगेः हमें क्या हुआ है कि हम कुछ लोगों को नहीं देख रहे हैं जिन की गणना हम बुरे लोगों में कर[2] रहे थे?

وَقَالُوا مَا لَنَا لَا نَرَىٰ رِجَالًا كُنَّا نَعُدُّهُم مِّنَ الْأَشْرَارِ

---

1 यह बात काफ़िरों के प्रमुख जो पहले से नरक में होंगे अपने उन अनुयायियों से कहेंगे जो संसार में उन के अनुयायी बने रहे उस समय जब उन के अनुयायियों का गिरोह नरक में आने लगेगा।

2 इस से उन का संकेत उन निर्धन-निर्बल मुसलमानों की ओर होगा जिन्हें वह

63. क्या हम ने उन्हें उपहास बना रखा था अथवा चूक रही हैं उन से हमारी आँखें?

اَتَّخَذْنٰهُمْ سِخْرِيًّا اَمْ زَاغَتْ عَنْهُمُ الْاَبْصَارُ ۝

64. निश्चय सत्य है नारकियों का आपस में झगड़ना।

اِنَّ ذٰلِكَ لَحَقٌّ تَخَاصُمُ اَهْلِ النَّارِ ۝

65. हे नबी! आप कह देंः मैं तो मात्र सचेत करने वाला[1] हूँ। तथा कोई (सच्चा) पूज्य नहीं है अकेले प्रभावशाली अल्लाह के सिवा।

قُلْ اِنَّمَآ اَنَا مُنْذِرٌ ۖ وَّمَا مِنْ اِلٰهٍ اِلَّا اللّٰهُ الْوَاحِدُ الْقَهَّارُ ۝

66. वह आकाशों तथा धरती का और जो कुछ उन दोनों के मध्य है सब का पालनहार अति प्रभाव शाली क्षमी है।

رَبُّ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا الْعَزِيْزُ الْغَفَّارُ ۝

67. आप कह दें कि यह[2] बहुत बड़ी सूचना है।

قُلْ هُوَ نَبَؤٌا عَظِيْمٌ ۝

68. और तुम हो कि उस से मुँह फेर रहे हो।

اَنْتُمْ عَنْهُ مُعْرِضُوْنَ ۝

69. मुझे कोई ज्ञान नहीं है उच्च सभा वाले (फ़रिश्ते) जब वाद- विवाद कर रहे थे।

مَا كَانَ لِيَ مِنْ عِلْمٍۢ بِالْمَلَاِ الْاَعْلٰٓى اِذْ يَخْتَصِمُوْنَ ۝

70. मेरी ओर तो मात्र इस लिये वह्यी (प्रकाशना) की जा रही है कि मैं खुला सचेत करने वाला हूँ।

اِنْ يُّوْحٰٓى اِلَيَّ اِلَّآ اَنَّمَآ اَنَا نَذِيْرٌ مُّبِيْنٌ ۝

71. जब कि कहा आप के पालनहार ने फ़रिश्तों सेः मैं पैदा करने वाला हूँ एक मनुष्य मिट्टी से।

اِذْ قَالَ رَبُّكَ لِلْمَلٰٓئِكَةِ اِنِّيْ خَالِقٌۢ بَشَرًا مِّنْ طِيْنٍ ۝

---

संसार में उपद्रवी कह रहे थे।

1 क़ुर्आन ने इसे बहुत सी आयतों में दुहराया है कि नबियों का कर्तव्य मात्र सत्य को पहुँचाना है। किसी को बल पूर्वक सत्य को मनवाना नहीं है।

2 परलोक की यातना तथा तौहीद (एकेश्वरवाद) की जो बातें तुम्हें बता रहा हूँ।

